पै कमला विमला पति कोऊ ॥
(घ) सुंदर श्यामल राम सु जानौ ।
गौर सु लक्ष्मण नाम बखानौ ॥
आशिष देहु इन्हैं सब कोऊ ।
सूरज के कुल-मंडन दोऊ ॥
(ङ) हौं भृगुनंद बली जग माहीं ।
राम विदा करिये घर जाहीं ॥
हौं तुम से फिरि युद्ध हिमाडौं ।
क्षत्रिय वंश को बैर लै छाडौं ॥
(च) राज-सभा न विलोकिय कोऊ ।
शोक गहे तब सोदर दोऊ ॥
मंदिर मातु विलोकि अकेली ।
ज्यों बिन वृक्ष विराजति बेली ॥
(छ) मातु सबै मिलिबे कहँ आई ।
ज्यों सुत को सुरभी सुलवाई ॥
लक्ष्मण स्यो उठि कै रघुराई ।
पायन जाय परे दोउ भाई ॥
(ज) मातनि कंठ उठाय लगाये ।
प्राण मनो मृत देहनि पाये ॥
आइ मिलीं तब सीय सभागी ।
देवर सासुन के पग लागी ॥
(केशवदास)

---

१—२, ३ इन वर्णों का उच्चारण लघुवत् होगा ।

धिक ! वृथा हुई, ऊर्मिला व्यथा ॥

(घ) समय है अभी, हा ? फिरो फिरो,
तुम न यों यश, स्वर्ग से गिरो।
प्रभु दयालु हैं लौट के मिलो,
न उनके छुटे द्वार से हिलो।

(ङ) तुम सिलो मुझे, धर्म छोड के,
फिर मरूं न क्यों, मुण्ड फोड के ?
यह शरीर लो, प्राण ये बुझे,
धर न हा सखी, छोड दे मुझे ॥

(मैथिलीशरण गुप्त)

## १४. भुजगप्रयात (य य य य)

भुजङ्ग प्रयात वृत्त के प्रत्येक पाद में चार यगण (ISS) के क्रम से १२ वर्ण होते हैं। जैसे—

(क) जहां कञ्ज के कुञ्ज की मञ्जुता थी,
लता पत्रिका पुष्पिता गुञ्जिता थी।
जहां थे हरे कुञ्ज के पुञ्ज प्यारे,
जहां कञ्ज थे भृङ्ग की गुञ्ज वारे ॥

(सरस पिंगल)

(ख) अजन्मा न आरम्भ तेरा हुआ है,
किसी से नहीं जन्म मेरा हुआ है।
रहेगा सदा अन्त तेरा न होगा,
किसी काल में नाश मेरा न होगा ॥

(नाथूराम शङ्कर)

(ग) बहु दाम सँवारहिं धाम जती ।
बिषया हरि लीन्हि गई बिरती ॥
तपसी धनवन्त दरिद्र गृही ।
कलि कौतुक तात न जात कही ॥

(घ) सुत मानहिं मात पिता तब लौं ।
अबला नहीं डीठ परी जब लौं ॥
ससुरारि प्यारि लगी जब तें ।
रिपु रूप कुटुम्ब भयो तब तें ॥

(तुलसीदास)

(छ) तब पायन जाइ भरत्थ परे ।
उन भेंट उठाइ कै अङ्क भरे ॥
सिर सूँघि बिलोकि बलाइ लई ।
सुत सो बिन या विपरीत भई ॥

(ज) यह बात सुनी नृपनाथ जबै ।
शर से लगे आखर चित्त सबै ॥
मुख ते कछु बात न जाइ कही ।
अपराध बिना ऋषि देह दही ॥

(केशवदास)

---

१—पैसा, धन । २—वैराग्य ।
३—इस का उच्चारण लघुवत् होगा ।
४—इस का उच्चारण लघुवत् होगा ।

(ख) जिते नर नागर लोग विचारि ।
सबै घर नै रघुनाथ निहारि ॥
किधौं परमानँद को यह मूल ।
विलोकत हीं सो हरै सब शूल ॥

(ग) न हौं मकराक्ष न हौं इँद्रजीत ।
विलोकि तुम्हैं रण होहुँ न भीत ॥
सदा तुम लक्ष्मण उत्तम-गाथ ।
करौ जनि आपनि मातु अनाथ ॥

(घ) त्रिलोचन लोचन है लगि तोहिं ।
तजौ हठ आनि भजौ किन मोहिं ॥
क्षम्यो अपराध अजौं घर जाहु ।
हिये उपजाउ न मातहि दाहु ॥

(केशवदास)

(ङ) अदेवन की उर आनि अनीति ।
निबाहन को सुरपालन रीति ॥
सुधारन को जन को अधिकार ।
धर्‌यो हरि वामन को अवतार ॥

(च) बड़े जन को नहिं माँगन जोग ।
फबै छल साधन में लघु लोग ॥

---

१—इस वर्ण का उच्चारण लघुवत् ( [illegible] के समान ) होगा ।
२—कामदेव । ३—इन्द्रजीत । ४—मत । ५—अजन ।

प्रजागना वल्लभ को विलोकने ॥

(ङ) वयस्क बूढ़े यह बाल बालिका।
सभी समुत्कण्ठित औ अधीर हो॥
सवेग आये ढिग मंजु यान के।
स्व-लोचनों की निधि-चाह लूटने॥

(च) स्वरूप होता जिसका न भव्य है।
न वाक्य होते जिसके मनोज्ञ हैं॥
अतीव प्यारा बनता सदैव है।
मनुष्य सो भी गुण के प्रभाव से॥

(छ) सदा करूँगा अपमृत्यु सामना।
सभीत हूँगा न सुरेन्द्र-वज्र से॥
कभी करूँगा अवहेलना न मैं।
प्रधान धर्मांग परोपकार की॥

(ज) प्रवाह होते तक शेष श्वास के।
सरक्त होते तक एक भी शिरा॥
सशक्त होते तक एक लोम के।
किया करूँगा हित सर्वभूत का॥

(झ) मुकुन्द चाहे यदु-वंश के बनें।
सदा रहें या वह गोप वंश के॥
न तो सकेंगे व्रजभूमि भूल वे।
न भूल देगी व्रजमेदिनी उन्हें॥

(अयोध्याप्रसाद उपाध्याय)

## २१. द्रुतविलम्बित ( न भ भ र ) अन्यनाम सुंदरी

द्रुतविलम्बित वृत्त के प्रत्येक पाद में नगण, दो भगण और रगण के क्रम से १२ वर्ण होते हैं। जैसे—

(क) विगत है जलजात निशा हुई।
द्युतिमयी यह पूर्व दिशा हुई॥
छिप उलूक गये भय-भीति से।
अब विकास करो तुम प्रीति से॥

(ख) जनम से पहले विधि ने दिये।
रजत, राज्य, रमादि तुम्हें सब॥
तदपि क्यों उसको न सराहते।
मचलते चलते हो तुम वृथा॥

(ग) तनिक चिंतित हो मत तू कभी।
मिट नहीं सकती भवितव्यता॥
सुरस रक्षक है सब का सदा।
भवन में वन में मन! मान आ॥

(घ) दुखित हैं धन-हीन, धनी सुखी।
यह विचार परिष्कृत है यदि॥
मन, युधिष्ठिर को फिर क्यों हुई?
विमनता मन ताप-विधायिनी॥

(ङ) मन! रमा, रमणी, रमणीयता।

१—कमल।

२—'दि' पादान्त में होने से गुरु माना गया है।

रोये बिना न छन भी मन मानता था।
डूबी महान द्विविधा जनमंडली थी॥
(ख) रोगी दुखी विपत-आपत में पड़े की।
सेवा अनेक करते निज हस्त से थे॥
ऐसा निकेत ब्रज में न मुझे दिखाया।
कोई जहाँ दुखित हो पर वे न होवें॥
(ग) कुंजें वही थल वही यमुना वही हैं।
बेलें वही, बन वही, विटपी वही हैं॥
हैं पुष्प पल्लव वही, ब्रज भी वही है।
प किन्तु श्याम बिन हैं न वही जनाते॥
(घ) आ मन्द मन्द मन मोहन मण्डली में।
बातें वही सरस थे सब को सुनाते॥
साथों समेत सर में मृदुता मिला के।
या थे महा-मधु मयी मुरली बजाते॥
(ङ) फूले हुए कुमुद देख सरोवरों में।
माधो सु-उक्ति यह थे सब को सुनाते॥
उत्कर्ष देख निज अकपले शशी का।
है वारि-राशि सिस-कैरव हृष्ट होता॥
(च) फूलों दलों पर विराजित ओस बूँद।
जो श्याम को दमकती दुति से दिखातीं॥
तो वे समोद कहने-वन-देवियों ने।
की है कला पर निछावर मुक्त माला॥
(छ) कोई दुखी जन विलोक पसीजता है।

राजपुत्रिका समीप साधु बंधु राखि कै।
हाथ चाप बाण लै गये गिरीश नारि कै॥
(ख) वेद मन्त्र तन्त्र शोधि अस्त्र शस्त्र दै भले।
रामचन्द्र लक्ष्मणै सु विप्र छिप्र लै चले॥
लोभ छोभ मोह गर्व काम कामना हई।
नींद भूख प्यास त्रास वासना सबै गई॥
(ग) आसमुद्र के छितीश और जाति को गनै।
राज-भौन भौज को सबै जनै गये बनै।
भौति भाँति अन्न पान व्यंजनादि जेंवहीं,
देत नारी गारि पूरि भूरि भूरि भेंवहीं॥
(घ) मत्त-दंति-राज-राजि बाजि-राज-राजि कै।
हेम हीर मुक्त चीर चारु साज साजि कै॥
वेष वेषवाहिनी अशेष वस्तु सोधियो।
दाइ जो विदेहराज भाँति भाँति को दियो॥
(ङ) हेरि हेरि कै अशोक राज पुत्रिका कह्यो।
देहि मोहिं आगि तैं जो अंग आगि ह्वै रह्यो॥
ठौर पाइ पौन-पुत्र डारि मुद्रिका दई।
आस पास देखि कै उठाय हाथ कै लई॥
(केशवदास)

---

१—लाघ कर। २—शीघ्र। ३—नष्ट हो गई। ४—समुद्र तक। ५—माग-भाजी। ६—भिगोती है। ७—हाथी। ८—घोड़े। ९—पंक्ति। १०—दहेज। ११—लघु पढ़िए।

## २९ मालिनी (न न म य य) ८, ७

मालिनी के प्रत्येक पाद में दो नगण, मगण और दो यगण के क्रम से १८ वर्ण होते हैं। आठ और सात वर्णों के बाद विराम होता है। जैसे—

(क) यह कृषि कितनों की, अन्नदा प्राणदायी,
अहह घन ! तुम्हारी, है रही प्रेमपात्री।
जलधर, तुम ने ही, तो इसे था बढ़ाया॥
फिर उपल गिरा के क्यों स्वय ही मिटाया ?

(ख) इन निपट वरों ने, हे मरुत् ! मोदकारी,
सुरभि सतत दे के, की सु-सेवा तुम्हारी।
व्यथित अब इन्हीं को, यहि मे आज देख,
उत्पीड़ित कर रहे हो, और भी क्यों विशेष ?
(सियारामशरण गुप्त)

(ग) यह कुसुम अभी तो, डालियों में धरा था।
अगणित अभिलाषा, और आशा-भरा था॥
दलित कर इसे तू, काल क्या पा गया रे !
कण-भर तुझ में क्या, हा ! नहीं है दया रे !

(घ) सहृदय जन के जो, कण्ठ का हार होता।
मुदित मधुकरी का, जीवनाधार होता॥
वह कुसुम रँगीला, धूल में जा पड़ा है।
नियति, नियम तेरा, भी बड़ा ही कड़ा है।
(रूपनारायण पांडेय)

(ङ) सह कर कितने ही, कष्ट औ संकटों को।

तय उभय करों से, थामती थे कलेजा ॥
जब वह दिखलाता, दूसरी ओर जाता ।
नत हृदय, करों से ढाँपती थीं दृगों को ॥
(अयोध्यासिंह उपाध्याय)

## २०. चचला (र ज र ज र, ल)

अन्यनाम—चित्र

चञ्चला के चारों चरणों में, रगण, जगण, रगण, जगण रगण और लघु के क्रम से १६, १६ वर्ण होते हैं। अर्थात् इस के प्रत्येक पाद में गुरु, लघु (ऽ।) आठ आठ बार आते हैं। जैसे—

(क) रच्छिबे को यज्ञ कूल बैठ वीर सावधान।
होन लागे होम के जहाँ तहाँ सबै विधान॥
भीम भाँति ताड़का सो भङ्ग लागी कर्न आय।
बान तानि राम प न नारि जानि छाँड़ि जाय॥
(केशवदास)

(ख) पच्छिराज यक्षराज प्रेतराज यातुधान।
देवता अदेवता नृ देवता जिते जहान॥
पर्वतारि अर्थ धर्थ सर्व सर्वथा बखानि।
कोटि कोटि सूर चन्द्र रामचन्द्र दास मानि॥

(ग) रामचन्द्र जू कहत स्वर्ण-लङ्क देखि देखि।

१, २, ४—इन वर्णों का उच्चारण लघुवत् होगा।
३—भयङ्करता से।

(ग) किये विछोह सों अछोह राज देवराय के।
सदा त्रिलोक लोकनाथ धर्म विप्र गाय के॥
अनादि सिद्धि राज-सिद्धि राज आज दीजई।
नृदेवतानि देवतानि दीह सुप्रश्न कीजई॥

(घ) न हौं रहौं न जाउँ जू विदेह धाम को अबै।
कही जो बात मातु पै सो आज मैं सुनी सबै॥
लगे छुधा हि मा मली बिपत्ति माँझ नारिये।
पियास त्रास नीर बीर युद्ध में सम्हारिये॥

३२. मन्दाक्रान्ता ( म भ न त त, ग ग ) ४, ६, ७

मन्दाक्रान्ता के प्रत्येक पाद में मगण, भगण, नगण, दो तगण और दो गुरु के क्रम से १७ वर्ण होते हैं। ४, ६, ७ वर्णों पर विराम होता है। जैसे—

(क) जैसे पाता, तृषित जन है, तृप्ति पानी पिये से।
वैसे उर्वी, मुदित घन के, वारि से हो रही है॥
शोभा पाती, विविध रँग के, शस्य से मेदिनी है।
मानो कान्ता, रुचिर तन पे, वेष भूषा किए हो॥

( गोविन्ददास

(ख) जो रूठेगा, नृपति व्रज का, वास ही छोड़ दूँगी।
ऊँचे ऊँचे भवन तज के जङ्गलों में बसूँगी॥
खाऊँगी फू,ल फल दल को, व्यञ्जनों को तजूँगी।

---

१—आकाश।
२—में। ३, ४—इनका लघुवत् उच्चारण होगा।

क्यों धाता ने, विलग उनके, गात को यों किया है ॥
फँसे आ के, गुरु गिरि पड़े, बीच में हैं उन्हीं के।
जो दो प्रेमी, मिलित पय औ, नीर लौं नित्यशः थे ॥
(झ) जो मैं कोई, विहग उड़ता, देखती व्योम में हूं।
तो उत्कण्ठा, विवश चित में, आज भी सोचती हूं ॥
होते मेरे, निबल तन में, पक्ष जो पक्षियों से।
तो यों ही मैं, समुद उड़ती, श्याम के पास जाती ॥
(अयोध्यासिंह उपाध्याय)

४३ शिखरिणी (य म न स भ, ल ग) ६, ११

शिखरिणी के प्रत्येक पाद में यगण, मगण, नगण, सगण, भगण और लघु गुरु के क्रम से १७ वर्ण होते हैं। ६ और ११ वर्णों के अनन्तर यति होती है। जैसे—

(क) मिली मैं स्वामी से, पर कह सकी क्या सम्हल के।
बहे आँसू हो के, सखि! सब उपालम्भ गल के ॥
उन्हें हो आई जो निरख मुझ को नीरव दया।
उसी की पीड़ा का, अनुभव मुझे हा! रह गया ॥
(मैथिली शरण गुप्त)

(ख) मनोहारी शय्या, परम सुथरी भूमितल की।
सुहानी क्या ही है, ललित बन के दूब-दल से ॥
नदी के कूलों की, विमल वर इन्दु-द्युति समे।
नई रती से जो, अति चमकती है निशि दिनै ॥

१, २—पादान्त होने के कारण ये वर्ण गुरु माने जायँगे।

क्यों धाता ने, निलग उनके, गात को यों किया है ॥
कैसे आ के, गुरु गिरि पड़े, बीच में हैं उन्हीं के।
जो दो प्रेमी, मिलित पय औ, नीर लौं नित्यश थे ॥
(झ) जो मैं कोई, विहग उड़ता, देखती व्योम में हूं।
तो उत्कण्ठा, विवश चित में, आज भी सोचती हूं ॥
होते मेरे, निबल तन में, पक्ष जो पक्षियों से।
तो यों ही मैं, समुद उड़ती, श्याम के पास जाती ॥
(अयोध्यासिंह उपाध्याय)

३ शिखरिणी (य म न स भ, ल ग) ६, ११

शिखरिणी के प्रत्येक पाद में यगण, मगण, नगण, सगण, भगण और लघु गुरु के क्रम से १७ वर्ण होते हैं। ६ और ११ वर्णों के अनन्तर यति होती है। जैसे—

(क) मिली मैं स्वामी से, पर कह सकी क्या सम्हल के।
बहे आंसू हो के, सखि ! सब उपालम्भ गल के ॥
उन्हें हो आई जो निरख मुझ को नीरव दया।
उसी की पीड़ा का, अनुभव मुझे हा ! रह गया ॥
(मैथिली शरण गुप्त)

(ख) मनोहारी शय्या, परम सुथरी भूमितल की।
सुहानी क्या ही है, ललित बन के दूब-दल से ॥
नदी के कूलों की, विमल वर इन्दु-द्युति समे।
नई रेती से जो अति चमकती है निशि दिनें ॥

१, २—पादान्त होने के कारण ये वर्ण गुरु माने जायँगे।

(क) देखि री बलभद्र को, इन ग्वाल बालक सङ्ग में।
श्याम भाँतिन के फबैं, किलकैं महारस रङ्ग में॥
काछनी कटि में कसे, पट नील पीत विसाल हैं।
चन्द्रमा घन युक्त मानहुँ सङ्ग विद्युत-जाल हैं॥

( गदाधर भट्ट )

(ख) आइयो तेहि काल ब्राह्मण वत्स को शव देखि कै।
ताहि पूछत बोलि कै स्तुति भाँति भाँति विशेष कै॥
सङ्ग सुन्दर वाम लक्ष्मण दक्ष देखि सो हर्षई।
बैठि कै सोइ राजमण्डल वर्णई सुख वर्षई॥

(ग) कौन हो कित ते चले, कित जात हो केहि काम जू।
कौन की दुहिता बहू, कहि कौन की यह धाम जू॥
एक गाँउ रहो कि साजन मित्र बन्धु बखानिये।
देश के परदेश के, किधौं पन्थ की पहिचानिये॥

(घ) हाइ हाइ जहाँ तहाँ, सब ह्वै रही सिगरी पुरी।
धाम धामनि सुन्दरी, प्रगटीं सबै जे हुतीं दुरी।
लै गये नृपनाथ को सब लोग श्री सरयू तटी।
राजपत्नि समेत पुत्रनि विप्रलाप गही रटी॥

( केशवदास )

## ३५. शार्दूलविक्रीडित ( म स ज स त त, ग ) १२, ७

शार्दूलविक्रीड़ित के हर एक चरण में मगण, सजण, जगण, सगण, दो तगण और गुरु के क्रम से १९ वर्ण होते हैं। यति

१—८—आदि वर्णों का उच्चारण लघुवत् होगा।

इच्छा के अनुकूल कार्य सब मैं, हूँ साध लेता सदा ॥
ज्ञाता हैं कहते मनुष्य वश में, है काल कर्मादि के।
होनी है घटना-प्रवाह पतिता स्वाधीनता यन्त्रिता ॥
(च) ऊँचे दाड़िम से रसाल-तरु थे, औ आम्र से शिंशपा।
यों निम्नोच्च असंख्य पादप कसे, वृन्दाटवी बीच थे ॥
मानो वे अवलोकते पथ रहे, वृन्दावनाधीश का।
ऊँचा शीश उठा मनुष्य जनता के तुल्य उत्कंठ हो ॥
(अयोध्यासिंह उपाध्याय)

(छ) सायंकाल हवा समुद्र तट की, आरोग्य कारी यहाँ।
प्रायः शिक्षित सभ्य लोग नित ही, आते इसी से यहाँ ॥
बैठे हास्य विनोद मोद करते, सानन्द वे दो घड़ी।
सो शोभा उस दृश्य की हृदय को, है तृप्ति देती बड़ी ॥
(ज) छोटे और बड़े जहाज जल में, देखो वहाँ वे खड़े।
सो भी दृश्य विचित्र, किन्तु हम को, वे हानिकारी पड़े ॥
ले जाते वर वस्तु देश-भर की, जाने कहाँ की कहाँ ?
लाते केवल ऊपरी चटक की, चीजें विदेशी यहाँ ॥
(कन्हैया लाल पोद्दार)

३६ स्रग्धरा (म र भ न य य य) ७, ७, ७

स्रग्धरा वृत्त के प्रत्येक चरण में मगण, रगण, भगण, नगण और तीन यगण के क्रम से २१ वर्ण होते हैं। हर सातवें वर्ण के बाद विराम होता है। जैसे—

नाना फूलों फलों से, अनुपम जग की,
वाटिका है विचित्रा।

थी मनमोहन रूप सुधा 'मदिरा'
मद मोहिँ छकावहि तू ॥
( भिखारी दास )

( ख ) क्षत्रिन के प्रन युद्ध जुवा सजि
बाजि चढ़े गजराजन हीं ।
वैस को बानिज और कृषी प्रन
शूद्र कैं सेवन-साजन हीं ॥
विप्रन को प्रन है जु यही सुख
सम्पति सों कछु काज नहीं ।
कै पढ़िबो कैं तपोधन है फन,
माँगत बाँम्हन लाज नहीं ॥

( ग ) चातक स्वात में इक बूँद पियै
तिहिँ आश्रित प्रान रहे ।
देखत चंद की ओर चकोर रहै
मिलिबे हु की आस गहे ॥
प्रान-बिना न बनै चकवान 'को
घोस सँयोग सदा 'ही रहै ।
है न निमित्त हु मित्र ! इतो दुख
चित्त कहाँ किहिँ भाँति सहे ॥
( अर्जुनदास केडिया )

( घ ) * मालत एक गुरु मदिरा गुरु

* इस सवैये में अनेक सवैयों के लक्षण संक्षेप में दिए गए हैं । हमारे द्वारा दिए गए लक्षणों से इस का अर्थ स्पष्ट समझ में आजायगा ।

श्री मनमोहन रूप सुधा 'मदिरा'
मद मोहिँ छकावहि तू ॥
(भिखारी दास)

(ख) क्षत्रिन के प्रन युद्ध जुवा सजि
बाजि चढ़े गजराजन ही ।
वैस को बानिज और कृषी प्रन
शूद्र को सेवन-साजन ही ॥
विप्रन को प्रन है जु यही सुख
सम्पति सों कुछ काज नहीं ।
कै पढ़िवो कै तपोधन है कन,
माँगत बाँहनें लाज नहीं ॥

(ग) चातक स्वयत में इक बूँद पिये
तिहिँ आश्रित प्रान रहै ।
देखत चंद की ओर चकोर रहै
मिलिबे हु की आस गहै ॥
प्रान-पिया न बनै चकवान 'कौं
चौस सँयोग सदा 'ही रहै ।
है न निसिस हु मित्त ! इतो दुख
चित्त कहाँ किहिँ भाँति सहै ॥
(अर्जुनदास केडिया)

(घ) * भामन एक गुरु मदिरा गुरु

* इस सवैये में अनेक सवैयों के लक्षण संक्षेप में दिए गए हैं । हमारे द्वारा दिए गए लक्षणों से इस का अर्थ स्पष्ट समझ में आजायगा ।

### ३८. मत्तगयन्द सवैया ( ७भ + ग ग )

( अन्यनाम मालती )

मत्तगयन्द सवैये के प्रत्येक पाद में सात भगण और दो गुरु के क्रम से २३ वर्ण होते हैं। जैसे—

(क) जाल प्रपंच पसार घने कुल गौरव का उर फाड़ रहा है।
मानव मण्डल में मिल दाहक दानव दुष्ट दहाड़ रहा है॥
जाति समुन्नति की जड़ को कर घोर कुकर्म उखाड़ रहा है।
भूल गया प्रभु-शंकर को जड़ जीवन जन्म बिगाड़ रहा है॥
( नाथूराम शंकर )

(ख) हो रहते तुम साथ जहां रहता मन साथ सदैव वहीं है।
मंजुल मूर्ति इसी उर में यह नेक कभी टलती न कहीं है॥
लोलुप लोचन को दिखती वह चारु छटा सब काल यहीं है।
है यह योग मिला हम को जिस में दुःख मूल वियोग नहीं है॥
( गोपाल शरणसिंह )

(ग) प्राम-प्रयाण-कथा सुन के उसके मुख-पंकज का मुरझाना।
और जरा हँस के उसका अपने मन का वह भाव छिपाना॥
किन्तु अचानक ही उसके घर लोचन में जल का भर आना।
संभव है न कभी मुझ को इस जीवन में वह दृश्य भुलाना॥
( गोपाल शरणसिंह )

(घ) या लकुटी अरु कामरिया पर राज तिहू पुर का तजि डारौं।
आठहुँ सिद्धि नवौं निधि को सुख नन्द की गाय चराय बिसारौं।
रसखान कहै इन नैनन तें ब्रज के बन बाग तड़ाग निहारौं।
कोटिन हू कलधौत के धाम करील की कुंजन ऊपर वारौं॥

(छ) दाम की दाल छदाम के चाउर घी अँगुरीन लै दूरि दिखायो
टोनों सों नोन धरयो कछु आनि सबै तरकारी को नाम गनायो॥
विप्र बुलाय पुरोहित को अपनी विपती सब भाँति सुनायो।
साहुती आज सराध कियो सो भली विधि सों पुरखा फुसलायो
(कविता कौमुदी)

३९. चकोर सवैया (७ भ+ग ल)

चकोर सवैये के चारों चरणों में सात सात भगण और गुरु लघु के क्रम से २३ २३ वर्ण होते हैं। जैसे—

(क) सोहत है तुलसी बन में
रुचि रास मनोहर नन्द किशोर।
चारि हु पास है गोप वधू
मणि दास हिये में हुलास न थोर॥
नीर-ज गोप वधून[1] को आनन[1]
मोहन नैन भ्रमै जिमि भौंर।
मोहन-आनन चन्द लखे
वनितान के[11] लोचन चारु चकोर॥
(भिखारीदास)

(ख) हे प्रिय बन्धु, विरोध मिटा कर
प्रीति प्रचार करो सब ओर।

---

१—११—इन वर्णों का उच्चारण लघुवत् होगा।

(ख) द्विज वेद पढ़ें सुविचार बढ़ें बल पाय चढ़ें सब ऊपर को।[1]
अविरुद्ध रहैं ऋजु पथ गहैं परिवार कहैं वसुधा भर को॥
ध्रुव धर्म धरें पर दुःख हरें तन त्याग तरें भव सागर को।[2]
दिन फेर पिता, वर दे सविता करदे कविता कवि शंकर को
(नाथूराम शङ्कर)

(ग) इसके अनुरूप कहें किसको वह कौन सुदेश समुन्नत है।
समझे सुर लोक समान इसे उनका अनुमान असंगत है॥
कवि कोविद वृन्द बखान रहे सब का अनुभूत यही मत है।
उपमान-विहीन रचा विधि ने बस भारत के सम भारत है॥

(घ) पुर ते निकसी रघुवीर-वधू,
धरि धीर दये मग में डग द्वै।
झलकी भरि भाल कनी जल की,
पट सूखि गए मधुराधर वै॥
फिर बूझति हैं चलनोऽब कितो,
पिय पर्णकुटी करिहौ कित ह्वै।
तिय की लखि आतुरता पिय की,
अँखियाँ अति चारु चलीं जल च्वै॥

(ङ) वर दन्त की पंगति कुन्दकली अधराधर पल्लव खोलन की
चपला चमकै घन बीच जगै छवि मोतिन-माल अमोलन की
घुँघुरारी लटैं लटकैं मुख ऊपर कुंडल लोल कपोलन की।
निवछावरि प्रान करै तुलसी बलि जाउँ लला इन बोलन की॥

---

१, २—इन वर्णों का उच्चारण लघुवत् होगा।

## ४१ वाम सवैया ( ७ जगण+यगण )

( अन्यनाम-मकरन्द )

वाम सवैये के प्रत्येक पाद में सात जगण और एक यगण के क्रम से २४ वर्ण होते हैं। जैसे—

(क) दसैं[1] द्विज औरहि मुक्तिय माल[2]
पयोनिधि मैं उपजै नहिँ जो है।
भए न सरोवर अम्बुज और
सुलोचन काहु कुमारहिँ मोहै॥
सरोरुह में न रहै अरु लच्छि[3]
प्रतच्छ सुलच्छनि[4] तो सम को है।
सदा परिपूरन सो मुख राधे
सुधाधर[5] और धरा पर सोहै॥
( अलङ्कार आशय )

(ख) लेप उर यानि लगै वर डीठि[6]
दरचाप्रति कुँचै[7] सकुचै मति-वेली।
नवैं[8] नवग्रीव थकै गति केशव
बालक ते सँगही सँग खेली॥
लिए सब आधिन[9] व्याधिन संग

---

१—दाँत। २—मोतियों की माला। ३—लक्ष्मी।
४—सुलच्छणों वाली। ५—चन्द्र। ६—दृष्टि।
७—सिकुड़े। ८—झुक जाती है। ९—मानसी व्यथा

जान सका यह क्यों न मुझे
कहते सब हैं वह है सब जानता।
है नित्त ही रहता उर में
फिर क्यों न मुझे वह है पहचानता॥

(गोपालशरणसिंह

(ख) आपु को वाहन बैल बली
बनिताहु को वाहन सिंहहिं पेखि कै।
भूले को वाहन है सुत एक सु
दूजो मयूर के पच्छ बिसेखि कै॥
भूषन है कवि "चैन" फनिंद के
बैर परे सब ते सब लेखि कै।
तीन हूँ लोक के ईश गिरीश
सु योगी भये घर की गति देखि कै॥

(ग) साज सज्यौ नृप रामहिं राज कों
रीति जथा कुल बेद पुरान की।
बाजें बधाई भरी धुनि धामनि
कोकिल कठिन के कल गान की॥
सो सपनो सो भयौ सपने हु
न जानी यही भई बात अठान की।
आजु अचानक सानुज जानकी
जानकी जीवन के बन जान की॥

जान सका यह क्यों न मुझे
कहने सब हैं यह है सब जानता।
है नित्त ही रहता उर में
फिर क्यों न मुझे यह है पहचानता॥

(गोपालशरणसिंह)

(ख) आपु को वाहन बैल बली
बनिताहु को वाहन सिंहहिं पेखि कै।
भूले को वाहन है सुत एक सु
दूजो मयूर के पच्छ बिसेखि कै॥
भूषन है कवि "बैन" फनिंद के
बैर परे सब ते सब लेखि कै।
तीन हूँ लोक के ईश गिरीश
सु योगी भये घर को गति देखि कै॥

(ग) साज सज्यो नृप रामहिं राज लौं
रीति जथा कुल बेद-पुरान की।
बाजै बधाई भरी धुनि धामनि
कोकिल कंठिन के कल गान की॥
सो सपनो सो भयो सपने सु
न जानी वही भई बात अठान की।
आजु अचानक सानुज जानकी
जानकी जीवन के बन जान की॥

ओ जनरंजन दुष्ट विभंजन
गंजन-गर्व 'हरी' सुखधाम है।'

सोइ त्रिलोक को नाथ अली,
वृषभानुलली की गली को गुलाम है॥

( वियोगी हरि

(छ) आनन है अरविंदन फूले
अली-गन! भूले कहा मँडरात हो।

कीर तुम्हें कहा बाई लगी
भ्रम बिंब के ओठन को ललचात हो॥

'दासजू' ब्याली न वेनी-बनाय
है पापी कलापी कहा इतरात हो।

बोलती बालना बाजती बीन
कहा सिगरे मिलि घेरत जात हो॥

( भिखारीदास )

(ज) प्यार-पगे पिय प्यारे सों प्यारी!
कहा इमि कीजत मान मरोर है।

हैं 'रतनाकर' पै निसि वासर
तो छवि-पानिय को तरसो रहै॥

है मन मोहन मोहौ पै तो पर

घर नारि सती पति सों चित्त फाटत॥
भा विधि[1] नौं प्रतिकूल जबै
तब ऊँट चढ़े पर कूकर काटत॥
(कविता कौमुदी)

(ग) पुन्यहि पूरण पाप विनाशन
निर्मल कीरति भक्ति बढ़ावन।
दायक ज्ञान रु घायक[2] मोह
त्रिगुण सुप्रेममयी मुद पावन॥
श्रीमद् रामचरित्र सुमानस
नीर सुभक्ति समेत नहावन।
'नायक' ते जग सूरज रूप
जहान के ताप को ताप नसावन॥
(विनायक राव)

(घ) पायँन पीरियै पाँवरियाँ[3]
कटि केशरिया दुपटा छवि छाजित।
भुज मिले गजमोतिय हार में
रीति सितासित[4] भाँति है भ्राजित॥
अंग अपार प्रभा अवलोकत
होत हजार मनोभव[5] लाजित।

---

१—दैव।
२—नाशक। ३—खड़ाऊँ। ४—सफ़ेद और काला।
५—कामदेव।

काहू सौं है न सकै जननी[1]
जग में अपनी ये स्वभाव निवारन ॥
( सेठ कन्हैयालाल पोद्दार )

४४. सुन्दरी सवैया ( ८ स+ग )

सुन्दरी सवैये के हर एक चरण में आठ सगण और एक गुरु के क्रम के २५ वर्ण होते हैं। जैसे—

( क ) हम दीन दरिद्र हुताशन में,
दिन रात पड़े दहते रहते हैं।
बिन मेल विरोध महानद में
मन बोहित से बहते रहते हैं ॥
कवि शङ्कर काल कुशासन की
फटकार कड़ी सहते रहते हैं।
पर भारत के गत गौरव की
अनुभूत कथा कहते रहते हैं ॥
( नाथूराम शङ्कर )

( ख ) सुख शान्ति रहे सब ओर सदा
अविवेक तथा अघ पास न आवें।
गुण शील तथा बल बुद्धि बढ़ें
हठ वैर विरोध घटें मिट जावें ॥
सब उन्नति के पथ में विचरें
रति-पूर्व परस्पर पुण्य कमावें।

---

१—अग्नि।

पदुहास-विलासन यों भवभीति
हमारी हरौ वृषभानु-दुलारी ॥
( अर्जुनदास केडिया )

(ट) मुनिनाथ के गात रुमाचन साथहि
यो सहसा सिव-चाप उठायौ ।
नर नायन के मुख मंडल-साथहि
जो अपनो तल-ओर नमायौ ॥
मिथिलेस-सुता मन-साथहि त्यौं
गुन खेंचिकै जो छिन माहिँ चढायौ।
भृगुनाथ के गर्व अखंडित साथ सो
खंडित कै रघुनाथ गिरायौ ॥
( कन्हैयालाल पोद्दार )

४५ सुख ( ८ स+ल ल )

सुख सवैये के प्रत्येक पाद में आठ सगण और दो लघु के क्रम से २६ वर्ण होते हैं । जैसे—

सरजू-सरिता तट वाटिका में रट
लागि रही घरटा बिन सक हि ।
तिहिँ हौ समझें नहिँ कोकिल कों
चढि बैठयो जु काक रसाल कें अंक हि ॥
सब ही की महानतां होवत है जब
थान कों आन परै जु अतक हि ।

१—६ इन वर्णों को लघु माना और पढ़ा जायगा ।

९ ११, ११ वर्णों के किन्हीं चार वृत्तों के नाम और लक्षण-मात्र लिखो।

१० भुजंगी और भुजंग प्रयात छन्दों में क्या भेद है? उदाहरण देकर विशद करो।

११ भुजंगप्रयात, स्रग्विणी और तोटक वृत्तों के भेद को उदाहरणों द्वारा स्पष्ट करो।

१२ मौक्तिकदाम, तरलनयन और मोदक वृत्तों के उदाहरण लिख कर सिद्ध करो कि वे उदाहरण इन्हीं वृत्तों के हैं।

१३ द्रुतविलम्बित, वंशस्थ और इन्द्रवंशा छन्दों में से किन्हीं दो के लक्षण और उदाहरण दो।

१४ कोई ऐसा पद्य लिखो जिस के प्रत्येक पाद में चार यगण या चार रगण आते हों।

१५ कोई ऐसा पद्य लिखो जिस के हर चरण में चार सगण या चार जगण आते हों।

१६ कोई ऐसा पद्य लिखो जिस के चारों पादों में १२, १२ वर्ण लघु हों।

१७ १२, १२ वर्णों के वृत्तों में से जो चार वृत्त आप को सब से सुन्दर प्रतीत हों उनका एक एक उदाहरण दो।

१८ प्रहर्षिणी और कलहंस वृत्तों में क्या भेद है? दोनों का एक एक पाद लिख कर भाव को स्पष्ट करो।

१९ वसन्त तिलका और मुकुन्द वृत्तों में से किसी एक का विस्तृत वर्णन करो।

९ ११, ११ वर्णों के किन्हीं चार वृत्तों के लक्षण-मात्र लिखो।

१० भुजंगी और भुजग प्रयात छन्दों में क्या भे[illegible] हरण देकर विशद करो।

११ भुजगप्रयात, स्रग्विणी और मोटक वृत्तों [illegible] उदाहरणों द्वारा स्पष्ट करो।

१२ मोतियदाम, तरलनयन और मोदक वृत्तों [illegible] लिख कर सिद्ध करो कि वे उदाहरण [illegible] के हैं।

१३ द्रुतविलम्बित, वंशस्थ और इन्द्रवंशा छन्दों [illegible] दो के लक्षण और उदाहरण दो।

१४ कोई ऐसा पद्य लिखो जिस के प्रत्येक प[illegible] यगण या चार रगण आते हों।

१५ कोई ऐसा पद्य लिखो जिस के हर चरण में [illegible] या चार जगण आते हों।

१६ कोई ऐसा पद्य लिखो जिस के चारों पाद[illegible] [illegible]र्ण लघु हों।

१७ १२, १२ वर्णों के वृत्तों में से जो चार [illegible] सब से सुन्दर प्रतीत हों उनका एक एक उ[illegible]

१८ प्रहर्षिणी और कलश अवलि वृत्तों में क्या भे[illegible] का एक एक पाद लिख कर भाव को स्प[illegible]

१९ वसन्त तिलका और मुकुन्द वृत्तों में से [illegible] विस्तृत वर्णन करो।

# सप्तम अध्याय

---

## वर्णार्धसम वृत्त

जिन छन्दों के पहले तथा तीसरे और दूसरे तथा चौथे चरणों में वर्ण संख्या और वर्ण-क्रम समान होते हैं, उन्हें वर्णार्ध सम वृत्त कहते हैं। हिन्दी-भाषा में इन छन्दों का व्यवहार बहुत कम होता है तो भी हम ने इनका अति संक्षिप्त वर्णन करना उचित समझा है, ताकि विद्यार्थी छन्द के इस भेद से नितान्त अनभिज्ञ न रह जायँ।

### १. सुन्दरी

सुन्दरी वृत्त के विषम पादों में दो सगण, जगण और गुरु के क्रम से १०, १० वर्ण तथा सम पादों में सगण, भगण, रगण और लघु गुरु के क्रम से ११, ११ वर्ण होते हैं। इस प्रकार समस्त वृत्त में कुल ४२ वर्ण होते हैं। जैसे—

(क) चिर-काल रसाल ही रहा,
जिस भावज्ञ कवीन्द्र का कहा।

(छ) विहगावली बोलने लगी,
यह प्राची पट खोलने लगी।
अटवी हिल डोलने लगी,
सरसी सौरभ घोलने लगी॥
(मैथिलीशरण गुप्त)

## २. द्रुतमध्या

द्रुतमध्या वृत्त के विषम चरणों में तीन भगण और दो गुरु के क्रम से ११, ११ वर्ण होते हैं तथा सम चरणों में नगण, दो जगण और यगण के क्रम से १२, १२। इस प्रकार समस्त वृत्त में कुल ४६ वर्ण होते हैं। जैसे—

रामहिं सेवहु रामहिं गावो।
तन मन दै नित सीस नवावो॥
जन्म अनेकन के अघ जारो।
हरि हरि गा निज जन्म सुधारो॥

(भानुकवि)

## ३ पुष्पिताग्रा

पुष्पिताग्रा वृत्त के विषम चरणों में दो नगण, रगण और यगण के क्रम से १२, १२ वर्ण होते हैं और सम चरणों में नगण, दो जगण, रगण और गुरु के क्रम से १३, १३। इस प्रकार समस्त छन्द में कुल ५० वर्ण होते हैं। जैसे—

(क) फिरि फिरि भ्रमि के कहै नवेली,
विधि यह कौन प्रकार की चमेली।

कुछ भी न रहा सब नाश हुआ ॥
रजनीश प्रताप-पतंग हुआ ।
बस भारत का रस भंग हुआ ॥

(ग) मत भेद भयानक पाप रहा ।
जिन प्रेम न मेल-मिलाप रहा ॥
अभिमान अधोमुख ठेल रहा ।
अधमाधम ढोंग ढकेल रहा ॥
सुख जीवन का मग तंग हुआ ।
बस भारत का रस भंग हुआ ॥

(घ) अवधेश धनुर्धर राम नहीं ।
व्रजनायक श्री घनश्याम नहीं ॥
अब कौन पुकार सुने इस की ।
परमाकुल गैल गहे किस की ॥
तड़पे मृग-तोय तरङ्ग हुआ ।
बस भारत का रस भङ्ग हुआ ॥

(नाथू राम शङ्कर)

जिस छन्द में भुजंगी (य य य ल ग) के छः चरण हों, उसे भुजंग्यात्मक मिलिन्द पाद कहते हैं। जैसे—

(ख) भुजंगी-आत्मक मिलिन्दपाद

(क) सुखी साधु को मान खाना न दो ।
किसी दीन को एक दाना न दो ॥
बड़े हो बड़ा दान देना वहाँ ।

मजेदार मूँछ मरोड़ा करो ।
निठल्ले रहो काम थोड़ा करो ॥
चबाते रहो पान दूँरे डली ।
न विज्ञान फूला न विद्या फली ॥

(नाथूराम शङ्कर)



# (क) साधारण दंडक

## १.सुधानिधि (१६ बार ऽ।)

सुधानिधि के प्रत्येक पाद में १६ बार गुरु लघु के क्रम से ३२ वर्ण होते हैं। जैसे—

का करै समाधि साधि का करै विराग आग
का करै अनेक योग भोगहू करै [redacted] काह।
का करै समस्त वेद औ पुराण शास्त्र देखि
कोटि जन्म लौ पढ़ै मिलै तऊ कहू न थाह॥
राज्य लै कहा करै सुरेश औ नरेश है
न चाहिए कहूँ सु दु:ख होत लोक लाज माह।
सात द्वीप खंड औ त्रिलोक संपदा अपार
लै कहा सु कीजिये मिलैं जु आप सीयनाह॥
(काव्य सुधाकर)

## २ अनंगशेखर (ल ग यथेष्ट)

अनंगशेखर के प्रत्येक पाद में वर्ण संख्या २६ से कम नहीं होती, अधिक चाहे जितनी हो। इस में लघु गुरु की अनेक आवृत्तियाँ होती हैं। यह भूलना न चाहिए कि चारों चरणों में वर्ण-संख्या समान ही रहेगी। जैसे—

तडाग नीर-हीन ते सनीर होत केशोदास
पुंडरीक झुंड औंर मंडलीन मंडहीं।
तमाल वल्लरी समेत सूखि सूखि कै रहे ते[२]

---

१, २—इन वर्णों का उच्चारण लघुवत् होगा।

(ख) चामर-सी चंदन-सी चंद्रिका सी चन्द-ऐसी,
चाँदनी चमेली चारु चाँदी-सी सुघर है।
कुंद-सी कुमुद सी कपूर-सी कपास-ऐसी,
कल्पतरु-कुसुम सी कीरति सी घर है।
'पूरण' प्रकास-ऐसी काँस-ऐसी हास-ऐसी,
सुख के सुपास ऐसी सुषमा की घर है।
पाप को जहर ऐसी कलि को कहर ऐसी,
सुधा की लहर ऐसी गंगा की लहर है॥
(देवीप्रसाद पूर्ण)

(ग) चर्चा जहाँ देश की हो मेरी जीभ वहीं खुले,
और नहीं खुले कहीं खुदा की खुदाई में।
मेरे कान गान सुनें साँचे देश भक्तन के,
और गान आवे कभी मेरे न सुनाई में॥
मेरे अंग रंग चढ़े एक देश-प्रेम को ही,
और रंग भंग हो के बूड़ जा तराई में।
मेरो धन मेरो तन मेरो मन मेरो जीव,
मेरो सब लगे प्रभो देश की भलाई में।
(गिरिधर शर्मा)

(घ) इन्द्र जिमि जम्भ पर बाडव सुअम्भ पर,
रावण सदम्भ पर रघुकुल राज है।
पौन वारिवाह पर सम्भु रतिनाह पर,
ज्यों सहस्रबाहु पर राम द्विजराज है॥
दावा द्रुमदंड पर चीता मृगझुंड पर

वर्णो पर विराम होता है। अन्तिम दो वर्ण क्रमशः गुरु लघु होते हैं। शेष वर्णों में गुरु लघु का कोई नियम नहीं। जैसे—

(क) उमड घुमड घन घन आवत अटान ओट,
छन घन जोति छटा छटकि छटकि जात।
सोर करैं चातक चकोर पिक चहुँ ओर,
मोर ग्रीव मोरि मोरि मटकि मटकि जात॥
सावन लौं आवन सुनो है घनश्याम जू को,
आगन लौं आय पाय पटकि पटकि जात।
हिये विरहानल की तपनि अपार उर,
हार गज मोतिन के चटकि चटकि जात॥

(कविता कौमुदी)

(ख) कटकित केतकी गुलाब करि डारे, कारे,
काकन से कोकिल, कलकित कलानिधान।
बरसै दरिद्रन के दस पाँच पूत प्राय,
एकहि लौं तरसै धनेस मनुजेस आन॥
ब्रज में करीर, नीर नीरधि से खारे किए,
दाता घन-हीन दीन, कृपन समृद्धिमान।
नाम अज [illegible] तें परै जान, पै अठान चार—
आनन के कैसे एक आनन करै बखान॥

(अर्जुनदास केडिया)

(ग) मगल करन हारे कोमल चरण चारु,
मगल से मान मही गोद में धरत जात।

द्वारा स्पष्ट करो ।

५. वर्ण सम, वर्णार्धसम और वर्ण-विषम वृत्तों के पारस्परिक भेद को उदाहरणों द्वारा व्यक्त करो ।

६. मिलिन्दपाद छन्द कौन सा होता है ? किसी वर्णात्मक मिलिन्द-पाद का उदाहरण दो ।

७ ललित और भुजङ्गात्मक मिलिन्दपाद के लक्षण लिखकर दोनों का एक एक उदाहरण दो ।

८. वर्ण दण्डक किन्हें और क्यों कहते हैं?

९ वर्ण-दण्डक मुख्यतया कितने प्रकार के होते हैं, और उन का परस्पर क्या अन्तर है ?

१० जब मुक्त दण्डकों में वर्ण-क्रम निश्चित नहीं होता तो उन्हें वर्ण वृत्त क्यों कहा जाता है ?

११ साधारण दण्डकों में से किसी एक का लक्षण और उदाहरण दो ।

१२. मुक्तक दण्डकों में से किस का प्रचार सब से अधिक है ? उसका लक्षण लिख कर दो उदाहरण दो ।

१३ रूप घनाक्षरी और जल हरण दण्डकों के भेद को उदाहरणों द्वारा व्यक्त करो ।

१४ घनाक्षरी और देवघनाक्षरी मुक्तकों के पारस्परिक अन्तर को स्फुट करो । दोनों का एक एक उदाहरण भी दो ।

१५ वर्ण वृत्तों के मुख्यतया कौन २ से भेद होते हैं ? सब का लक्षण और एक एक उदाहरण दो ।

(ख) जो सब ठौर सदा फिरते हैं, निर्भय देश विदेश।
तर्क-सिद्ध श्रेयस्कर जिन से, मिलते हैं उपदेश॥
ऐसे अतिथि महापुरुषों का, कर सादर सत्कार।
भक्ति-भाव से मग्न शङ्कर को, धर्म दया उर धार॥
(नाथूराम शङ्कर)

उपर्युक्त दोनों पद्य सरसीनामक मात्रिक छन्द में हैं, क्योंकि प्रत्येक पाद में मात्रा-संख्या २७ है, यति १६, ११ पर है, और पादान्त में गुरु लघु है। परन्तु इन दोनों में वर्ण-वृत्त के लक्षण भी घटते हैं। क्योंकि प्रत्येक पाद में ११ ८ के विराम से १९ वर्ण हैं। सो दोनों के लक्षणों से युक्त होने के कारण वे उभय छन्द हुए।

यहाँ यह बात याद रखनी चाहिए कि वर्ण-सम वृत्तों में भी वर्ण-संख्या, वर्ण-क्रम और फल-स्वरूप मात्रा-संख्या समान होती है, परन्तु उन्हें उभय छन्द नहीं कहते। उभय छन्द तभी होगा जब मात्राएं अपनी संख्या में समान हों और वर्ण अपनी संख्या में, परन्तु वर्ण क्रम का नियम न हो। एक-दो उदाहरण और देखिए—

(ग) दीपक पै कर प्यार, पतंग प्रताप दिखाते।
त्याग त्याग तन प्राण, प्रीति-रस-रीति सिखाते॥
आहा, अविचल-प्रेम, निठुर से जो करते हैं।
वे उस प्रिय की रूप,-अग्नि में जल मरते हैं॥

(घ) अपनी सन्तति काक कृपण से पलवाती है।
पेड़ पेड़ पर बैठ, मुदित मङ्गल गाती है॥

# एकादश अध्याय

## मुक्त या स्वच्छन्द छन्द

शताब्दियों से कविता मात्रा-संख्या, वर्ण-संख्या, वर्ण-क्रम, यति, तुक आदि की श्रृङ्खलाओं से बँधी चली आ रही थी। वर्तमान के कई विद्वानों का विचार है कि ये बन्धन कवि-कल्पना की स्वच्छन्द उड़ान में बेतरह बाधक बनते हैं। इन बन्धनों के कारण वह अपने भावों को उस स्वाभाविक और प्रभावशाली भाषा में प्रकट नहीं कर सकता जिसमें वे अनायास निकलना चाहते हैं। इसलिए कवियों के लिए उक्त बन्धन नहीं होने चाहिएँ। इसी मत के अनुसार अनेक देशी तथा विदेशी कवि कविता कर रहे हैं। उन की कविता में कोई पंक्ति १० अक्षरों की है तो कोई २० की, कोई पाद ६ मात्राओं का है तो कोई २६ का। ऐसे ही तुक और यति के भी बंधनों को भी तोड मरोड कर फेंक दिया गया है। सो मुक्त या स्वच्छन्द छन्द उसे कह सकते हैं जो मात्रा और वर्ण के पुराने बन्धनों से मुक्त हो और जिस में केवल भावों और लय का प्राधान्य हो। जैसे—

## भारत की विधवा

वह इष्ट देव के मन्दिर की पूजा सी,
वह दीप-शिखा सी शान्त भाव में लीन,
वह क्रूर काल ताडव की स्मृति-रेखा सी,
वह टूटे तरु की छुटी लता सी दीन—
दलित भारत की ही विधवा है।
षड् ऋतुओं का शृङ्गार,
कुसुमित कानन में नीरव पद-सञ्चार,
अमर कल्पना में स्वच्छन्द विहार—
व्यथा की भूली हुई कथा है
उसका एक स्वप्न अथवा है।

(सूर्यकान्त त्रिपाठी 'निराला')

उपर्युक्त तीनों कविताओं में पुराने मात्रिक अथवा वर्ण-छन्दों की खोज करना समय खोना है। परन्तु ऊँचे स्वरसे पढने पर स्पष्ट प्रतीत होता है कि इसमें लय का अभाव नहीं है। ऐसे ही अर्थ विचारने पर सिद्ध होता है कि ये सभी कवितांश उत्कट भावों से छलछला रहे हैं। सो हम निःशङ्क कह सकते हैं कि ये रचनाएं स्वच्छन्द छन्दों में की गई हैं।

---

### अभ्यासार्थ प्रश्न

१. उभय-छन्द किसे कहते हैं? उदाहरण देकर आशय को स्पष्ट करो।

# साधारण अभ्यास

(क) १ "हर एक व्यक्ति छन्दों से प्यार करता है और हर एक अवस्था में प्यार करता है"—इस उक्ति पर अपने विचार विस्तार पूर्वक प्रकट करो।

२. छन्दों के प्रारम्भ और विकास के सम्बन्ध में अपने विचार प्रकट करो।

३. छन्द-शास्त्र किसे कहते हैं ? संस्कृत और हिन्दी के प्रमुख छन्द-ग्रन्थों का परिचय दो।

४ छन्द कितने हैं ? क्या उन की संख्या नियत की जा सकती है ? उत्तर युक्ति-युक्त होना चाहिए।

५ छन्द शास्त्र में अक्षर या वर्ण, गुरु, लघु, मात्रा, गति, यति, चरण, दल और छन्द, किन्हें कहते हैं ? अपने भाव को स्पष्ट करने के लिए प्रत्येक का उदाहरण भी दो।

६. छन्द-शास्त्र में गण किसे कहते हैं। वे कितने प्रकार के होते हैं ? उन का महत्त्व क्या है ?

७ वर्ण वृत्तों में कौन से गणों से काम पड़ता है ? उन के नाम लक्षण, उदाहरण, देवता तथा शुभाशुभ फल लिखो।

८. कौन कौन से गण और अक्षर दूषित माने गये हैं ? यदि वे छन्दों के आरम्भ में आ जायें तो उन का दोष कैसे निवारण किया जाता है ?

९ तुक कितने प्रकार की होती है ? प्रत्येक प्रकार की तुक का एक एक उदाहरण दो।

११ सनाढ्य-पूजा अघ-ओघ हारी ।
अखंड आखंडल-लोक-धारी ॥

१२ यताढ्य हे मम मित्र-वर्य ।
क्यों लू किसो के फिर दान को मैं ।

१३ धुई का घटाटोप घेरा रहेगा ।
मिटेगा नहीं मेल मेरा रहेगा ।

१४ कर सुकथन, हृदय हरन ।
सुखद अमृत, सदृश वचन ।

१५ देखि देही सनै कोटिया के भनो ।
जीव जीवेश के बीच माया भनो ॥

१६ तुम्हें तर्क ने तोल पाया नहीं ।
किसी युक्ति के हाथ आया नहीं ॥

१७ सारे अकुपादि बलिष्ठ भारे ।
समाम में अंगद वीर मारे ॥

१८ कंचन के उपवीत हि साजे ।
ब्राह्मण सो यह राङ विराजे ॥

१९ समय था सुनसान निशीथ का ।
अटल भू तल में तम राज्य था ॥

२० यह बात सुनी भृगुनाथ जबै ।
कहि रामहिं लै घर जाहु अबै ॥

२१ मारग की रज तापित है अति ।
केशव सीतहि शीतल लागति ॥

२२ भ्राता भरत्यादि करें प्रनाम हैं ।

१ सव सों ललुआ, मिलि कै रहिये
मम जीवन मूरि सुनौ मनमोहन।
२ बान कह्यो तब रावण सों
अब वेगि चढ़ाउ शरासन को।
३ पिक चातक कीर चकोर शिखी
सब का अब तो अपमान करेंगे।
४ सास मरे ससुरा पजरे
इस बाजर में पल को न रहूँगी।
५ भीषन भोरहि त बनि पूषन
है जन के तन को बहु तावत।
६. चेत करो, धिक जीवन है यदि
नाम मिला जग में कुल बोर।
७ तीन हु लोक कि ईश गिरीश सु
योगि भये घर की गति देखि कै।
८. साँई भलि वाम अरू धन धाम
तु काह भयो बिनु रामहिं जाने।
९. परिवार घना धन पास नहीं
सुज भम दरिद्र भरा घर है।

(घ) निम्न-लिखित पद्य वा पद्यांश किन छन्दों में हैं? उत्तर युक्ति-युक्त होने चाहिए।

सखि, देख, दिगन्त है खुला।
तम है, किन्तु प्रकाश से घुला॥

८. क्रोध से विषाद से दया या पूर्व प्रीति ही से,
किसी भी बहाने से तो याद किया कीजिए ॥

९ बर बेर बेर लै सराहै बेर बर बहु
रसिक बिहारी दस बँधु कहँ फेर फेर ।

१० खोल दो नयन मत मुझे तरसाओ और
सुख सरसाओ प्रेम सुधा बरसाओ तुम ।

११ झिल्ली झनकारैं पिक, चातक पुकारैं बन,
मोरनि गुहारैं उठैं, जुगुनू चमकि चमकि ॥

१२ जन दीन दुखी कर्ता । हरता भय भीर को ॥
लोक तीनिहु में फैल्यो । श्लोक श्री रघुवीर को ॥

१३ जब दिनेश की ओर, मोर झरने झड़ते हैं ।
इन्द्र चाप तब अन्य घने घन पै पड़ते हैं ॥
नील अरुण के साथ, पीत छवि दिखलाते हैं ।
हम को मिश्रित रंग, बनाना सिखलाते हैं ॥

१४ पाल कुटुम्ब सदुद्यम-द्वारा भोग सदा सुख भोग ।
करना सिद्ध ज्ञान गौरव से, निश्रेयस प्रद योग ।
जप तप यज्ञ दान देवेंगे, जीवन के फल चार ।
भक्ति-भाव से भज शङ्कर को, धर्म दया उर धार ॥

( नाथूराम शङ्कर )

१५ जागो फिर एक बार !
उगे अरुणाचल में रवि,
आई भारती रति कवि कंठ में,